उपपत्तिः ।

यदि मध्य ग्रास मे शरान्तर पाते हैं तो इष्ट ग्रास मे क्या इस अनुपात से समान वेग से शरान्तर साधन कर उस के संस्कार से तात्कालिक शर स्थूल होता है उस के वश से काल भी पहले स्थूल होता है तब असकृत् विधि से सूक्ष्म काल होता है । सिद्धान्त शेखर में 'वीष्ट-ग्रासात् तनु युति दलार्द्धगितात् क्षेपकृत्या' इत्यादि संस्कृतोपपत्ति में लिखित श्लोक से श्रीपति ने कालानयन किया है । श्रीपत्युक्त श्लोक का अभिप्राय यह है कि ग्राह्य और ग्राहक बिम्ब योगार्ध में इष्टग्रास को घटा कर जो हो उस के वर्ग में शर वर्ग को घटा कर शेष का मूल जो हो उस को साठ से गुणा कर रवि और चन्द्र के गत्यन्तर से भाग देने से जो फल हो उस को स्पार्शिक स्थित्यर्ध में वा मौक्षिक स्थित्यर्ध में घटाने से इष्टग्रास सम्बन्धी काल होता है । इस तरह असकृत् ग्रासोन मानैक्यार्ध वर्ग में शरवर्ग को घटाकर जो शेष रहे उस के मूल को साठ से गुणा कर रवि और चन्द्र के गत्यन्तर से भाग देने से जो फल हो उस फल काल में रवि चन्द्र और पात को चलाकर तात्कालिक शर साधन कर पुनः 'वीष्ट-ग्रासात् तनु युति दलात्' इत्यादि से बार बार करने पर जो काल स्थिर होता है उसको स्पार्शिक स्थित्यर्ध में से घटा देना, तब स्पर्श के अनन्तर गतकाल होता है अर्थात् उतने इष्ट काल मे उतना इष्टग्रास होता है । उसी काल को मौक्षिक स्थित्यर्ध मे से घटा कर शेष मोक्ष से पहले उतने काल में उतने इष्ट ग्रास होता है सिद्धान्त शिरोमणि में 'ग्रासोन मानैक्य दलस्य वर्गात् विक्षेप कृत्या रहितात्पदं यत्' इत्यादि से भास्कराचार्य ने श्रीपत्युक्त के अनुसार ही कहा है । सूर्य सिद्धान्त में 'मध्यग्रहणतश्चोर्ध्वमिष्ट नाड़ी विशोधयेत्' इत्यादि से सूर्य सिद्धान्त कार भी उसी बात को कहते है इति ॥ ४५ ॥

इदानीमध्यायोऽयं यत्नेन गोपनीय इत्याह ।

**ग्रहणोत्तरं न देयं शपथैरपि दत्तसुकृतनाशाय ।**
**ग्रहणं स्फुटमार्यभटश्रीषेणाद्यैर्यतस्तन्न ॥ ४६ ॥**

*सु. भा.*—शपथैरपि ग्रहणोत्तरमिदं न देयं यतो दत्तसुकृतनाशाय भवति । दत्तस्य सुकृतनाशाय भवतीत्यर्थः । किमर्थमिदं गोपनीयमित्याह । यत आर्यभट-श्रीषेणाद्यैस्तत् स्फुटं ग्रहणं न भवतीति ।। ४६ ॥

*वि. भा.*—इदं ग्रहणोत्तरं शपथै रपि न देयं यतो दत्तस्य सुकृतनाशाय भवति । यत आर्यभटश्रीषेणाद्यैस्तत् स्फुटं ग्रहणं न कृतमत इदं गोपनीय-मिति ॥ ४६ ॥

अब यह अध्याय गोपनीय है इस बात को कहते है ।

*हि.भा.*—शपथ से भी इस ग्रहणोत्तर अध्याय को नही देना चाहिये । क्योंकि देने

वाले के वह सुकृत नाश के लिये होता है। आर्यभट श्रीषेण आदि आचार्यों ने स्फुट ग्रहण नहीं किया है इसलिये यह ग्रहणोत्तर गोपनीय है इति ॥ ४६ ॥

इदानीमध्यायोपसंहारमाह।

**परिलेख वलनजीवा विक्षेपाद्येषु षोड़शोऽध्यायः।**
**गृहणोत्तरमर्केन्द्वोः षट्चत्वारिंशदार्याणाम् ॥ ४७ ॥**

*सु. भा.*—स्पष्टार्थम् ॥ ४७ ॥

मधुसूदनसूनुनोदितो यस्तिलकः श्रीपृथुनेह जिष्णुजोक्ते।
हृदि तं विनिधाय नूतनोऽयं रचितः पर्वविधौ सुधाकरेण ॥

इति श्रीकृपालुदत्तसूनुसुधाकरद्विवेदिविरचिते ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त नूतनतिलके गृहणोत्तराधिकारः षोडशः।

*वि भा.*—परिलेखवलनज्या शराद्येषु-आर्याणां षट्चत्वारिंशद्रविचन्द्रयो गृहणोत्तरं नाम षोड़शोध्यायः समाप्त इति

इति श्री ब्राह्मस्फुटसिद्धान्ते गृहणोत्तराध्यायः षोड़शः।

अब अध्याय के उपसंहार को कहते हैं।

*हि. भा.*—परिलेख-वलनज्या शर आदियों में छयालीस आर्याओं से युक्त, रवि और चन्द्र का ग्रहणोत्तर नाम का सोलहवां अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४७ ॥

इति श्री ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त में गृहणोत्तर नामक सोलहवां अध्याय समाप्त हुआ।